- श्रीमती बेसेन्ट का मत है कि मानव आत्मा द्वारा ईश्वर की प्राप्ति का अनन्त प्रयास ही धर्म है। 'ईश्वर का निवास मनुष्य के भीतर है, बाहर नहीं।" मानव-आत्मा ही ईश्वर प्राप्ति का एक मात्र साधन है। विश्व को भारतीय दर्शन तथा धर्म से ईश्वर की सर्वव्यापकता स्वीकार करने की उन्होंने सलाह दी थियोसोफी के अनुसार मानव के अन्तःमन में निवास करने वाले पर ब्रह्म परमेश्वर का साक्षात्कार करना ही धर्म है क्योंकि ईश्वर प्रत्येक प्राणी के हृदय में निवास करता है।


डॉ० (श्रीमती) एनीबेसेण्ट के शिक्षा–दर्शन का
वर्तमान भारतीय शैक्षिक परिदृश्य में प्रासंगिकता का अध्ययन

डॉ० राममनोहर लोहिया अवध विश्वविद्यालय की
पी–एच.डी. (शिक्षा शास्त्र)
उपाधि हेतु प्रस्तुत

शोध–प्रबन्ध

2189

शोध–निर्देशक
डॉ० जे०पी०एन० सिंह
प्राचार्य
जवाहर लाल नेहरू स्मारक
स्नातकोत्तर महाविद्यालय
बाराबंकी

शोधकर्ता :
राघवेन्द्र शुक्ल
बी.एस.सी., एम.एड.

डॉ० राम मनोहर लोहिया अवध विश्वविद्यालय, फैजाबाद, (उ०प्र०)
2009

- भारत आकर श्रीमती बेसेन्ट का मन हिन्दू जीवन पद्धति में लग गया और ईसा मसीह तथा भगवान श्री कृष्ण के उपदेशों की तुलना में उन्होंने भगवान कृष्ण को अनुकूल पाया तथा हिन्दू दर्शन, पुराण और रीति-रिवाज को अपना लिया 'ईशावस्यमिदम्सर्वयत्किचित्जगत्यां जगत के सिद्धान्त में उनका विश्वास था हिन्दू धर्म के अवतारवाद तथा पुनर्जन्म में भी श्रीमती बेसेन्ट का विश्वास था वे मानती थीं कि इससे पूर्व जन्म में वे हिन्दू थी और उससे भी पूर्व जन्म में वे जियाडांनो बुनो थी महर्षि ब्रूनों पश्चिमी जगत के एक सुप्रसिद्ध दार्शनिक हो चुके है।"
- श्रीमती बेसेन्ट यह मानती थी कि मानव जाति का आध्यात्मिक एवं जातीय विकास निस्तर होता रहा है और होता रहेगा। मूल रूप से मानव की उन्होंने पाँच जातियाँ मानी है। इनमें से पाँचवी मूल जाति आर्यो की है जिनकी पाँच उपजातियाँ है।

2. **अतुल कुमार तिवारी (2009)** ने 'बौद्ध दर्शन में निहित शैक्षिक तत्वों का अध्ययन किया इनके अध्ययन' के निष्कर्ष इस प्रकार हैं—

- विश्वविद्यालयों को आर्थिक सहायता समय-समय पर दिये गये दानों से मिलती थी। विश्वविद्यालयों के भवन निर्माण की समस्या राजाओं के सहयोग से सहज ही हल हो जाया करती थी। अधिकतर बौद्ध शिक्षा संस्थायें, राजाओं द्वारा संस्थापित तथा सहायता प्राप्त थीं जिनका पुनर्निर्माण गुप्त एवं पाल राजाओं ने कराया था। कभी-कभी विदेशी नरेश भी भवन निर्माण करवा दिया करते थे।लंका के नरेश ने गया में महाबोधि विहार का निर्माण कराया था। नालन्दा की शिक्षा व्यवस्था से प्रभावित होकर जावा और सुमात्रा के शासक बालपुत्रदेव ने भी एक विहार का निर्माण कराया था भवन निर्माण की तरह भूमिदान भी शिक्षण संस्थाओं की आय का एक प्रमुख साध न था। शिक्षकों की सहायता हेतु सम्राट हर्ष ने ऐसा नियम बनाया था कि भूमि की आय का ¼ भाग विद्वानों एवं विद्यार्थियों पर व्यय किया जाय। बौद्ध विहारों में भिक्षुओं को उच्च शिक्षा प्राप्त करने की प्रत्येक सुविधा प्राप्त थी जिसका व्यय विहार ही वहन करते थे। इन विहारों को राजाओं तथा धनिक वर्ग से पर्याप्त भूमि मिलती थीजिसकी समस्त आय का उपभोग विहार ही करते थे। इस प्रकार के दान को"विद्या दान" कहा जाता था।


"बौद्ध दर्शन में निहित शैक्षिक तत्वों का अध्ययन"
"A STUDY OF THE EDUCATIONAL ELEMENTS IMPLICIT IN THE BUDDHIST PHILOSOPHY"

3815

डॉ० राम मनोहर लोहिया अवध विश्वविद्यालय, फैजाबाद
के ''शिक्षा–शास्त्र'' विषय में पी–एच.डी.
उपाधि हेतु
प्रस्तुत शोध–प्रबन्ध

2009

निर्देशक
डॉ० सूर्य प्रकाश त्रिपाठी
एम.एस-सी., एम.एड., पी-एच.डी.
रीडर एवं अध्यक्ष
शिक्षक-शिक्षा विभाग
मुनीश्वर दत्त स्नातकोत्तर महाविद्यालय
प्रतापगढ़ (उ०प्र०)

शोधार्थी
अतुल कुमार त्रिपाठी
एम.ए., एम.एड.

- शिक्षण संस्थाओं को दान में ग्राम भी प्राप्त होते थे नालन्दा ताम्रपत्र मेंशासकों द्वारा अनेक ऐसे ग्रामदानों का उल्लेख है जिनकी आय से विद्यार्थियों केभोजन, वस्त्र और औषधि की आपूर्ति की जाती थी। इत्सिंग के उल्लेख

से ज्ञात होताहै कि नालन्दा बिहार के पास पर्याप्त कृषि भूमि व बाग थे हवेन्त्सांग के अनुसारनालन्दा के पास दान में प्राप्त सौ ग्राम थे।

3. **चन्द्रसेन सिंह (2009)** ने 'महामना मदनमोहन मालवीय जी के शैक्षिक दर्शन का वर्तमान विश्वविद्यालयी शिक्षा के सन्दर्भ में एक समीक्षात्मक अध्ययन' किया। इनके निष्कर्ष इस प्रकार हैं—


महामना मदनमोहन मालवीय जी के शैक्षिक दर्शन का वर्तमान विश्वविद्यालयी शिक्षा के सन्दर्भ में एक समीक्षात्मक अध्ययन

3680

डॉ० राम मनोहर लोहिया अवध विश्वविद्यालय फैजाबाद के 'शिक्षाशास्त्र' विषय में पी–एच.डी. उपाधि हेतु प्रस्तुत

शोध-प्रबन्ध

2009

शोध निर्देशिका:
डॉ. (श्रीमती) प्रतिभा राय
एसोसिएट प्रोफेसर,
शिक्षक–प्रशिक्षण विभाग
का०सु०साकेत स्नातकोत्तर महाविद्यालय
अयोध्या, फैजाबाद (उ०प्र०)

शोधार्थी:
चन्द्रसेन सिंह
एम०ए० (अर्थशास्त्र) एम०एड०

शोध-केन्द्र
का०सु० साकेत स्नातकोत्तर महाविद्यालय अयोध्या, फैजाबाद (उ०प्र०)

- पुरुषों में स्त्रियोचित और स्त्रियों में पुरुषोचित गुणों के विकास के लिए सह-शिक्षा व्यवस्था को आवश्यक मानते थे।
- पंडित मानवीय जी ने देश के कायाकल्प के लिए प्राइमरी से लेकर विश्वविद्यालय स्तर तक और लघु उद्योग की शिक्षा से लेकर भारी उद्योग तक की शिक्षा पर काफी गंभीरता से चिंतन किया।
- किसी अर्थ में लड़कियों की शिक्षा लड़कों की शिक्षा से भी अधिक आवश्यक है, समाज के आधे भाग को ज्ञान की ज्योति से वंचित रखना बहुत दुःखदाई बात है।
- आज बेरोजगारी का प्रमुख कारण है कि हमारे विश्वविद्यालय विभिन्न विषयों की शिक्षा नहीं देते. उनकी शिक्षा अर्थपरक नहीं है।
- इस वर्तमान शिक्षा-प्रणाली का सबसे बड़ा दोष यह है कि बीस वर्ष की शिक्षा के बाद भी भारतीय नवयुवक अपना, अपने स्त्री-बच्चों तथा निर्धन माता-पिता के निर्वाह के लिए कुछ नहीं कर पाता।
- प्रत्येक जिले के, कम से कम प्रत्येक कमीश्नरी में ऐसी माध्यमिक स्तर की औद्योगिक शिक्षा-संस्थाएँ खोली जायें जिनमे बुनाई, रंगाई, धुलाई, वस्त्र छपाई, लोहारी, बढ़ईगिरी, मीनाकारी आदि के शिक्षण और प्रशिक्षण का समुचित प्रबंध हो।

4. **अजीत कुमार (2011)**ने 'शंकराचार्य के दर्शन में निहित शैक्षिक मूल्यों एवं विचारों का वर्तमान शिक्षा के परिप्रेक्ष्य में प्रासंगिकता का अध्ययन' किया। इनके निष्कर्ष इस प्रकार हैं—


"शंकराचार्य के दर्शन में निहित शैक्षिक मूल्यों एवं विचारों का वर्तमान शिक्षा के परिप्रेक्ष्य में प्रासंगिकता"

3507

डॉ० राम मनोहर लोहिया अवध विश्वविद्यालय, फैजाबाद से शिक्षाशास्त्र विषय में पी–एच०डी० उपाधि हेतु प्रस्तुत

शोध–प्रबन्ध
2011

शोध निर्देशक
डॉ० हवलदार सिंह यादव
एम०ए०, एम०एड०
पी–एच०डी०(संस्कृत एवं शिक्षाशास्त्र)
एसोसिएट प्रोफेसर, शिक्षक–शिक्षा विभाग
एम०एम०एम० पी०जी० कालेज, कालाकाँकर, प्रतापगढ़ (उ०प्र०)

शोधकर्ता
अजीत कुमार
एम०ए०, एम०एड०

शिक्षक–शिक्षा विभाग
मदनमोहन मालवीय पी०जी० कालेज, कालाकाँकर,
प्रतापगढ़ (उ०प्र०)

- वर्तमान समय में प्रचलित धर्म का स्वरूप व्यक्ति के दृष्टिकोण को संकुचित और सम्प्रदायवादी बना दिया है। आज मनुष्य अपने कर्तव्यों एवं उत्तरदायित्वों को भूल चुका है। इसी का परिणाम है कि आज समस्त विश्व आतंकवाद, हिंसा, तनाव आदि दोषों के गाल का ग्रास बना है। अतएव शंकराचार्य के सार्वभौमिक धार्मिक मूल्यों को वर्तमान शिक्षा में स्थान देकर उनके प्रति व्यक्ति को निष्ठावान बनाकर लोगों के आधार विचार में परिवर्तन किया जा सकता है। शंकर द्वारा निरूपित धार्मिक मूल्य किसी विशेष सम्प्रदाय से सम्बन्धित नहीं है बल्कि सभी धर्मों का मूल होने के कारण वर्तमान प्रजातंत्रीय शिक्षा में भी शामिल किया जाना चाहिए। जिससे व्यक्ति के

हृदय पक्ष को सबल बनाया जा सके। क्योंकि ये धार्मिक मूल्य मानव एवं मानवता को स्थिर करने वाले अग्रगामी, मोक्ष प्रदायी एवं मनुष्य की रक्षा करने वाले हैं। धार्मिक मूल्यों के अभाव के कारण ही वर्तमान समय में भ्रष्टाचार एवं अन्य समस्याएं उत्पन्न हुई हैं। शंकराचार्य ने मानवीय एवं नैतिक मूल्यों के अन्तर्गत अभय, सत्वसंशुद्धि, दान, इन्द्रियों का संयम, ज्ञानयोग, व्यवस्थित यज्ञ, स्वाध्याय, तप आर्जव, अहिंसा, सत्य, अक्रोध त्याग, शांति, अपेशुन निर्लोभ, मार्दव, अचपलता, तेज, क्षमा, घृति, अद्रोह आदि मूल्यों को महत्वपूर्ण स्थान दिया है। शंकर इन मूल्यों के माध्यम से व्यक्ति को नैतिक एवं चारित्रिक रूप से पुष्ट करके एक प्रगतिशील आदर्श मानव समाज के स्थापना की संकल्पना किये हैं सम्प्रति इन मूल्यों की उपेक्षा हो रही है।

- वर्तमान समय में अपनाये जा रहे मूल्यों ने व्यक्ति को एक बेजान यंत्र बना दिया है, उसकी हृदय की संवेदनाएँ मृद्भांड हो चुकी है, यह मानवता को भूल चुका है, नैतिक एवं चारित्रिक रूप से पतित हो चुका है। जिसका परिणाम है कि आज समाज में सर्वत्र स्वार्थ एवं भय व्याप्त है मानव हिंसक पशु के रूप में विचरण कर रहे हैं जाति-पाति, सम्प्रदाय एवं क्षेत्रादि के नाम पर भ्रष्टाचार को प्रश्रय दिया जा रहा है। व्यक्तिवादी प्रवृत्ति ने अनेक बुराइयों को जन्म दिया है। मानवीय मूल्यों के अभाव के कारण ही वर्तमान भ्रष्टाचार एवं आतंकवाद की समस्याएं उत्पन्न हुई है। आज व्यक्ति में मानवीय मूल्यों को दृढ़ करने की आवश्यकता है अतएव शंकराचार्य द्वारा निरूपित मानवीय एवं नैतिक मूल्यों को वर्तमान शिक्षा में प्रमुख स्थानदेकर व्यक्ति को राष्ट्रीय विकास के एक प्रमुख अंग के रूप में विकसित किया जा सकता है। शंकराचार्य ने सामाजिक मूल्यों के अन्तगत पुरुषार्थ (धर्म, अर्थ, काम एवं मोक्ष) की प्राप्ति, कर्म, स्वधर्म पालन, प्रायश्चित, मित्रता, समता, उदासीनता (निष्पक्षता) अकृपणता, जाति-पाति का खण्डन तथा गुरू को महत्व आदि मूल्यों को प्रमुख स्थान दिया है। इन मूल्यों के पालन से व्यक्ति स्वतः त्याग, सहयोग, मित्रता, निःस्वार्थ भावादि, सामाजिक मूल्यों से समृद्ध होकर व्यक्तिगत एवं सामाजिक विकास के आदर्श दृष्टिकोण का विकास करता है।

**5. रमेश यादव(2006)** ने 'बौद्धदर्शन में सन्निहित शैक्षिक मूल्यों एवं शैक्षिक नियोजन का वर्तमान शिक्षा में प्रासंगिकता एक अध्ययन का अध्ययन' किया गया। इनके अध्ययन के निष्कर्ष इस प्रकार हैं—

- बौद्ध शिक्षा दर्शन में उपरोक्त तत्वों पर विशेष रूप से ध्यान दिया गया है। यदि वर्तमान प्रारम्भिक शिक्षा में भी इसे अपनाया जाय तो सभ्य समाज की संकल्पना संभव हो सकती है और मनुष्य के इस विश्वास को बल मिलेगा कि वह अपने भाग्य का निर्माण स्वयं कर सकता है।



UBSP- 05270-T04195

बौद्ध दर्शन में सन्निहित शैक्षिक मूल्यों एवं शैक्षिक नियोजन का वर्तमान शिक्षा में प्रासंगिकता- एक अध्ययन"

वीर बहादुर सिंह पूर्वांचल विश्वविद्यालय, जौनपुर

की

पी–एच०डी० (शिक्षाशास्त्र) उपाधि हेतु प्रस्तुत

शोध–प्रबन्ध

2006

शोधकर्ता

रमेश यादव

एम०ए० (प्रा० इतिहास), एम०एड०

शोध-केन्द्र : हंडिया पोस्ट ग्रेजुएट कॉलेज, हंडिया, इलाहाबाद

| सह–शोध निर्देशक | शोध–निर्देशक |
| --- | --- |
| डॉ0 नरेन्द्र सिंह (रीडर) | डॉ0 श्रीनिवास पाण्डेय (रीडर) |
| एम०ए०, एम०एड०, पी–एच०डी० | एम०ए०, एम०एड०, एल–एल०बी०,पी–एच०डी० |
| हंडिया पोस्ट ग्रेजुएट कालेज, हंडिया इलाहाबाद | काशी नरेश राजकीय स्नातकोत्तर महाविद्यालय, ज्ञानपुर, सन्त रविदासनगर (भदोही) |

नामांकन संख्या–PU-97/889

वीर बहादुर सिंह पूर्वांचल विश्वविद्यालय, जौनपुर



- प्रारंभिक शिक्षा की समाप्ति के उपरान्त विद्यार्थी अपेक्षाकृत एक बड़े विद्यालयी परिवेश के सम्पर्क में आता है। विद्यार्थी की यह अवस्था ऐसी होती है जिसमें प्राप्त अनुभव उसके भावी जीवन की दिशा निर्धारण में अधिक प्रभावी होते हैं। अतः माध्यमिक स्तर पर विद्यार्थी में शारीरिक, बौद्धिक, नैतिक और सौन्दर्य परक शक्तियों को विकसित करना चाहिए।उसमें वैज्ञानिक प्रवृत्ति तथा लोकतांत्रिक, चारित्रिक एवं आध्यात्मिक मूल्यों के विकास के साथ-साथ ऐसी भावना का उदय करना चाहिए जिससे वह अपने राष्ट्र पर गर्व कर सके तथा अन्तर्राष्ट्रीय सद्भावना की वृद्धि में सहायक हो।

- माध्यमिक शिक्षा जहाँ एक ओर प्रारम्भिक तथा उच्च शिक्षा के बीच की कड़ी है, वहीं दूसरी ओर रोजगार परक शिक्षा का टर्मिनल भी है। अतः इसमें रोजगार परक पाठ्यक्रम का समावेश किया जाना आवश्यक है।

इस स्तर पर राष्ट्रीय एकता की भावना के विकास हेतु पाठ्यक्रम का नियोजन तथा पाठ्यपुस्तकों का निर्माण इस प्रकार किया जाय जिसमें विद्यार्थी को देश की सांस्कृतिक विरासत, अन्य प्रदेशों की भाषा का ज्ञान, क्लासिकी भाषाओं का ज्ञान, सामाजिक स्थिति, आर्थिक विकास की सम्यक जानकारी हो तथा सर्वधर्म समभाव, सहिष्णुता एवं दूसरों के गुणों को पहचानने की शक्ति का विकास हो, महिला और पुरुष के एक दूसरे के प्रति प्रश्नगत दृष्टिकोण में परिवर्तन हो, जिससे समता की भावना का विकास हो बौद्ध शिक्षा के पाठ्यक्रम में ये समस्त विशेषताएं विद्यमान थीं। पाठ्यक्रम व्यवसाय परक तो था ही साथ ही छात्रों के सभी धर्मों तथा दर्शनों की शिक्षा दी जाती थी। छात्र-छात्राओं के पाठ्यक्रम में कोई अन्तर न था।

6. **रागिनी राय (2002)** ने 'केदारनाथ अग्रवाल : व्यक्तित्व एवं रचना प्रक्रिया प्रगतिवाद का अध्ययन' किया इनके अध्ययन के निष्कर्ष इस प्रकार हैं—

- बहुत कम उम्र से कवि सम्मेलनों में इनका आना-जाना आरम्भ हो गया था। इनके साहित्यिक प्रेरणा के स्रोत अयोध्या सिंह उपाध्याय, पन्त और निराला जैसे कवि ही थे।



VBSP-01836-TE/HON

केदारनाथ अग्रवाल : व्यक्तित्व एवं रचना प्रक्रिया

वीर बहादुर सिंह पूर्वांचल विश्वविद्यालय, जौनपुर (उ०प्र०)

की

पी-एच०डी० (हिन्दी) उपाधि हेतु प्रस्तुत

शोध प्रबन्ध

सत्र - 2002

पंजीकरण सं०:....................

निर्देशक
डॉ० अनिल सिंह
अध्यक्ष हिन्दी विभाग
श्री गांधी स्नातकोत्तर महाविद्यालय
मालटारी, आजमगढ़

शोधार्थी :
रागिनी राय
हिन्दी विभाग
श्री गांधी स्नातकोत्तर महाविद्यालय
मालटारी, आजमगढ़

वीर बहादुर सिंह पूर्वांचल विश्वविद्यालय, जौनपुर (उ०प्र०)

- केदारनाथ अग्रवाल की कविताओं में साम्यवाद का प्रचार तो अधिक है परन्तु साहित्य के उच्च मूल्यों को भी विस्मृत नहीं किया जा सकता। रचनाओं में सहज प्रभाव है। वैचारिक शुष्कता का अभाव है। अन्य प्रगतिवादी कवियो की भाँति आपने भी लाल झंडा, रूस-चीन की प्रशस्ति के गीत उद्बोधन गीत लिखें है।
- 'नींद के बादल' कृति इनके छायावादी कवि रूप का दर्शन कराती है। इसका प्रकाशन 'युग की गंगा' के बाद हुआ था। इस संग्रह की रचनाओं में प्रणय की भावनाएं है। काव्य की प्रारम्भिक प्रेरणा ने भी प्रणय दीप्ति दी है। कवि ने स्वीकार किया है कि इस संग्रह में वैयक्तिक्ता अधिक है। परन्तु यहीं से उनके काव्य में विकास आया है। कविताओं में स्वच्छन्दतावादी काव्य धारा के तमाम उच्छृंखलता नहीं मिलता वह स्वस्थ और निश्चल हृदय का परिचय देती हैं। प्रणय सम्बन्धी अपने भावों विचारों और कल्पनाशों को काव्य में पूर्ण सत्यता के साथ प्रकट करके कवि ने विचारों में भी सच्चाई का बोध कराया है।
- केदार नाथ अग्रवाल मूलतः कवि है। ऐसे कवि जिन्होंने गद्य के क्षेत्र में भी अच्छा कार्य किया है। वे अपनी रचना के लिए और उसकी समस्याओं के समाधान के लिए आलोचनात्मक प्रक्रिया में आते-जाते रहे हैं।

7. **अजय बलहारा (2007)** ने 'गिजू भाई बधेका का शैक्षिक चिन्तन एवं आधुनिक भारतीय बाल शिक्षा परिदृश्य में इसकी प्रासंगिकता का अध्ययन' किया, इनके निष्कर्ष इस प्रकार हैं—

- गिजू भाई का मत है कि शिक्षा व्यवस्था पर विचार करते समय क्या पढ़ाना? किस लिए पढ़ाना? और कैसे पढ़ाना? इन तीनों प्रश्नों पर चिंतन आवश्यक है वे मानते हैं कि मनुष्य को शिक्षा देने की शुरूआत करने से पूर्व ही उसमें अनेक प्रकार के संस्कार मौजूद रहते है। वह पूर्व जन्मों के संस्कार, समष्टिगत उपलब्धियों, पूर्वजों का उत्तराधिकार, गर्भावस्था के प्रभाव तथा समाज ववातावरण के प्रभावों से जनित संस्कार लेकर विद्यालय में प्रवेश करता है। शिक्षा देते समय इस सम्पूर्ण स्थिति को ध्यान रखा जाना चाहिए। शिक्षा मानव की स्वाभाविकता की रक्षा करने वाली तथा उसके स्वभाव को उच्चगामी बनाने वाली हो। गिजूभाई कीदृष्टि में शिक्षा जीवन-व्यापी प्रक्रिया है। इसका उद्गम मानव के भीतर से हुआ है। शिक्षा विकास है। विकास की आधार शिला है अनुभव, अनुभव स्वतंत्र क्रिया में निहित है। मार्ग के अवरोधकों को दूर करने तथा मानव के सम्मुख अपने जीवन लक्ष्य को सिद्ध करने की अनुकूलता जुटाना ही सच्ची शिक्षा है।

- गिजु भाई का मत है कि शिक्षा की प्रक्रिया का केन्द्र बिन्दु बालक है। शिक्षा के द्वारा उसके विकास के अनुकूल परिस्थितियाँ वातावरण उत्पन्न किया जाना चाहिए। बालक को शारीरिक, मानसिक व हार्दिक इन तीनों वृत्तियों का सृजनात्मक पोषण ही शिक्षा का कार्य है।



गिजू भाई बधेका का शैक्षिक चिन्तन एवं आधुनिक भारतीय बाल-शिक्षा परिदृश्य में इसकी प्रासंगिकता

बुन्देलखण्ड विश्वविद्यालय, से
शिक्षा शास्त्र में
पी-एच0 डी0 उपाधि हेतु प्रस्तुत
शोध - प्रबन्ध

2007

सह - निर्देशक :
डा. दिनेश कुमार शर्मा
रीडर, शिक्षा विभाग
जे0 वी0 जैन कालेज
सहारनपुर

निर्देशक :
डा0 शशिकान्त शर्मा
पूर्व आचार्य, शिक्षा संस्थान
बुन्देलखण्ड विश्वविद्यालय
झाँसी

शोधकर्ता:
अजय बलहारा

शिक्षा संस्थान:-
बुन्देलखण्ड विश्वविद्यालय, झाँसी

- गिजू भाई शिक्षा को अंतस्थ शक्तियों के प्रकटीकरण व विकास को प्रक्रिया भी मानते हैं। सभी के आंतरिक रुझानों को पूर्णरुपेण विकसित कर सके, इस हेतु वांछनीय वातावरण वसाधन उपलब्ध कराना भी शिक्षा है गिजू भाई शिक्षा को स्वातंत्र्य व स्वयं स्फूर्ति के साधन के रूप में देखते हैं। बुद्धि को स्वतंत्र, विवेक पूर्ण व तार्किक चिंतन में सक्षम बनाने वाली शिक्षा ही उनको दृष्टि करती है, वही शिक्षा प्राणवान है। शिक्षा सच्चे मानव का विकास करने वाली हो, ऐसा मानव परानुभूति, सहिष्णुता, मैत्रीभाव, सेवाभाव, प्रेम, समानता, कल्पनाशीलता, औदार्य तथा सद्-असद्विवेक से युक्त हो।

**8. सत्यप्रकाश मोहता (2009-11)** ने 'स्वामी विवेकानन्द के नव्य वेदान्त दर्शन एवं उनके शैक्षिक विचारों की वर्तमान प्रासंगिकता का अध्ययन' किया, इनके अध्ययन के निष्कर्ष इस प्रकार हैं—

- शिक्षा किसी समाज का सर्वोच्च सकारात्मक पक्ष है। शिक्षा वह तत्व है जो मानव के ज्ञान का अग्रिम पीढ़ी में सम्प्रेषण करता है। मानव के ज्ञान के दो पक्ष होते है अनुभव जन्म ज्ञान तथा स्मृतिजन्य ज्ञान अनुभव मनुष्य के व्यक्तिगत होते हैं जबकि स्मृतियों से तात्पर्य विविध शास्त्रों एवं गुरुओं के माध्यम से प्राप्त ज्ञान है इन दोनों का अग्रिम पीढ़ी में समुचित एवं योग्य सम्प्रेषण ही शिक्षा का उद्देश्य है शिक्षा को भारतीय ज्ञान परम्परा में विशेष स्थान प्राप्त है।



स्वामी विवेकानन्द के नव्य वेदान्त दर्शन एवं उनके शैक्षिक विचारों की वर्तमान प्रासंगिकता

शोध ग्रन्थ
प्रस्तुत

श्री जगदीशप्रसाद झाबरमल टिबरेवाला विश्वविद्यालय
विद्या वाचस्पति
(शिक्षा)
उपाधि के लिए

शोधकर्ता
सत्यप्रकाश मोहता
रजि. नं. 6100909/Edu

शोध निर्देशक :
डॉ. राजेन्द्र कुमार श्रीमाली
शिक्षा

श्री जगदीशप्रसाद झाबरमल टिबरेवाला विश्वविद्यालय, विद्यानगरी, झुंझनूं
राजस्थान - 333001

वर्ष – 2009 – 11

- ज्ञान के मूल स्रोत, स्वरूप, वेदों के अध्ययन एवं अर्थबोध के लिए अनिवार्य वेदांगों में शिक्षा को प्रथम स्थान दिया गया है वेदांग के रूप शिक्षा का तात्पर्य है जहां पर उच्चारण निमित्त स्वर वर्ण आदि का उपदेश दिया जाए।
- शिक्षा का वर्तमान तात्पर्य है व्यक्ति को जीवन निर्वहन की कला सिखाना तथा उसके व्यक्तित्व का सार्थक विकास करना। उपनिषदों में भी शिक्षा का व्याख्यान है तैतिरीयोपनिषद में प्रथम वल्ली ही शिक्षावल्ली है जहा पर गुरू के मुख से अन्त: वासी को इहलोक और परलोक दोनों में उपदेय, उपेदष, उपदृष्ट है। शिक्षा का वास्तविक उद्देश्य क्या होना चाहिए यह सर्वाधिक महत्वपूर्ण प्रसंग है प्राचीन काल में शिक्षा का उद्देश्य व्यक्ति के व्यक्तित्व को उत्कृष्ट बनाते हुए उसके पुरुषार्थ को परिपूर्ण करते हुए उसकी सामर्थ्य को समर्थता प्रदान करते हुए परमपुरुषार्थ अर्थात मोक्ष या मुक्ति की प्राप्ति करना था। समस्त वैदिक साहित्य में विद्या एवं अविद्या के भेद को विशिष्ट रूप में रेखांकित किया गया है तदानुसार विद्या वह है जो मुक्ति का साधन है– सं विद्या या विमुक्तये। एतत् विपरीत जो मुक्ति के लिये न होकर बन्धनकारी हो वह अविद्या है परिवर्तीसाहित्यों में भी इस

आदर्श को ध्यान में रखा गया है इस दृष्टि से वह शिक्षा जो मात्र भौतिक पदार्थों का ज्ञान कराती है अथवा भौतिकता को ही बढ़ाती है वह अविद्या है।

## 2.3 समीक्षात्मक निष्कर्ष

प्रस्तुत अध्याय में शोधकर्ता के द्वारा पूर्व में किए गए कतिपय शोधों का समीक्षात्मक अध्ययन किया जिसमें डॉ० (श्रीमती) एनी बेसेण्ट के शिक्षा दर्शन, बौद्ध दर्शन में निहित शैक्षिक तत्वों का अध्ययन, महामना मदनमोहन मालवीय जी के शैक्षिक दर्शन, शंकराचार्य के दर्शन में निहित शैक्षिक मूल्यों एवं विचारों का वर्तमान शिक्षा के परिप्रेक्ष्य में प्रासंगिकता का, बौद्ध दर्शन में सन्निहित शैक्षिक मूल्यों एवं शैक्षिक नियोजन का वर्तमान शिक्षा में प्रासंगिकता, केदारनाथ अग्रवाल: व्यक्तित्व एवं रचना प्रक्रिया प्रगतिवाद का अध्ययन किया गया है, गिजू भाई बधेका का शैक्षिक चिन्तन एवं आधुनिक भारतीय बाल शिक्षा परिदृश्य में इसकी प्रासंगिकता, स्वामी विवेकानन्द के नव्य वेदान्त दर्शन एवं उनके शैक्षिक विचारों की वर्तमान प्रासंगिकता का अध्ययन किया गया है।

सम्बन्धित साहित्य के अध्ययन एवं विश्लेषण के पश्चात शोधकर्ता को प्रस्तुत समस्या "डॉ० कुमार विश्वास का शैक्षिक एवं साहित्यिक योगदान" से सम्बन्धित अध्ययन कहीं भी देखने को नहीं मिला। अतः शोधार्थी द्वारा इस विषय पर लघुशोध कार्य करने का निश्चय किया गया।

# अध्याय तृतीय
# डॉ० कुमार विश्वास का व्यक्तित्व एवं कृतित्व

## 3.1 जीवन परिचय

भारत एक सांस्कृतिक प्रधान देश है। युगों-युगों से भारतीय संस्कृति विश्व में अपनी अमिट छाप बनाए हुए है। समस्त सृष्टि का जगतगुरु यह भारत वर्ष ऋषि, महर्षिओं एवं कवियों की पुण्य व कर्म भूमि रहा है। इन ऋषि-महर्षियों एवं कवियों ने भारतीय संस्कृति एवं आचरणात्मक नैतिक मूल्यों की अविरल धारा अनवरत प्रवाहित की, जिसमें अवगाहन कर अनेक जीवो ने अपने जीवन को सफल बनाया। यह पश्चिमी देश अपनी प्रारम्भिक स्थिति में थे, तब भारत अपने आत्मबल और आध्यात्मिक शक्तियों के द्वारा उनका मार्गदर्शन करता था। बड़े-बड़े महापुरुषों को जन्म देने वाली भारत माता सदैव से पूज्यनीय वन्दनीय रही है। सम्पूर्ण विश्व में इनका अपना एक विशिष्ट स्थान है। तक्षशिला और नालन्दा जैसे विश्वविद्यालयों में विदेशी ज्ञान पिपासु अध्ययन करने आया करते थे। ईसा मसीह ने स्वयं अपनी शिक्षा की विद्यापीठ भारत को ही बनाया था। कथनी करनी में साम्य रखने वाले भारतीय दार्शनिक एवं साधकों ने इस विश्व को अपने ज्ञानरूपी आलोक से आलोकित किया है। विकृति के परे सुकृति का जीवन प्रदान करने वाली वीर प्रसूती भारत माता ने विवेकानन्द, तिलक, दयानन्द और गाँधी जैसे युग दृष्टाओं, वाल्मीकि, कालिदास, कबीरदास, नानक जैसे सन्त कवियों, आचार्य चाणक्य,



भद्रबाहु जैसे महामना महापुरुषों, भगवान महावीर, बुद्ध, राम जैसे महान आत्माओं व साधकों को जन्म देती रही है। उन्हीं महापुरुषों एवं युग कवियों में महान कविराज, राजनीतिज्ञ, कुशल समाजसेवी, प्रखर वक्ता एवं प्रवक्ताके रूप में प्रो० डॉक्टर कुमार विश्वास का भी अद्वितीय स्थान है। **कुमार विश्वास** एक भारतीय हिन्दी कवि, वक्ता और सामाजिक-राजनैतिक कार्यकर्ता हैं। वे आम आदमी पार्टी के नेता रह चुके हैं। उनका मूल नाम **विश्वास कुमार शर्मा** है। वे युवाओं के अत्यन्त प्रिय कवि हैं। हिंदी को भारत विश्व तक पुनः स्थापित करने वाले कुमार विश्वास के कविता के मंचन, वाचन, गायन के साथ-साथ वकतव्य प्रतिभा के भी धनी हैं। मंच संचालन, गायन, काव्य वाचन, पाठन, लेखन आदि सब विधाओं में निपुण कुमार विश्वास हिंदी के प्राध्यापक भी रह चुके हैं।








कुमार विश्वास का जन्म 10 फ़रवरी (वसंत पंचमी), 1970 को पिअखुआ, ग़ाज़ियाबाद (07 अक्टूबर 2011 से हापुड़ जिले में परिवर्तित। चार भाईयों और एक बहन में सबसे छोटे कुमार विश्वास ने अपनी प्रारम्भिक शिक्षा लाला गंगा सहाय स्कूल, पिलखुआ में प्राप्त की। उनके पिता **डॉ चन्द्रपाल शर्मा,** आर एस एस डिग्री कालेज चौधरी चरण सिंह विश्वविद्यालय (मेरठ से सम्बद्ध), पिलखुआ में प्रवक्ता रहे। उनकी माता **श्रीमती रमा शर्मा गृहिणी** हैं। राजपूताना रेजिमेंट इंटर कालेज से बारहवीं में उनके उत्तीर्ण होने के बाद उनके पिता उन्हें इंजीनियर बनाना (अभियंता)

चाहते थे। डा कुमार विश्वास का मन मशीनों की पढाई में नहीं रमा, और उन्होंने बीच में ही वह पढाई छोड़ दी। साहित्य के क्षेत्र में आगे बढने के ख्याल से उन्होंने स्नातक और फिर हिन्दी साहित्य में स्नातकोत्तर किया, जिसमें उन्होंने स्वर्ण–पदक प्राप्त किया। तत्पश्चात उन्होंने  किया। उनके इस विषय पर पीएचडी प्राप्त "कौरवी लोकगीतों में लोकचेतना"शोध–कार्य को 2001 में पुरस्कृत भी किया गया। कलावादी माँ का लयात्मक लोकज्ञान व प्राध्यापकपिता का अनुशासन साथ–साथ मिले। इंजीनियरिंग से लेकर प्रादेशिक सेवा तक और कामू से लेकर कामशास्त्र तक, थोक में भटके, पर अटके







सिर्फ साहित्य पर, आईआईटी से लेकर आईटीआई तक और कुलपतियों से लेकर कुलियों तक,उनके चाहने वालों की फेहरिस्त भारत को लोकतांत्रिक समस्याओं जैसे विविध हुआ अंतहीन है। वे टीवी की रंगीन स्क्रीन से लेकर एफएम रेडियो के माइक्रो स्पीकर तक हर जगह सुनाई–दिखाई देते हैं। करोड़ों युवा उनसे प्रेरणा पाते हैं और साहित्य को विस्तार देने के सुपथ पर बढ़ते हैं। अब तक आपकी तीन पुस्तकें प्रकाशित हुई हैं— **'इक पगली लड़की के बिन'** (1996), **'कोई दीवाना कहता है'** (2007), **फिर मेरी याद** (2019) और







कक्षा 1 से 8 तक नयी शिक्षा नीति पर आधारित पाठ्यपुस्तक एवं अभ्यास के रूप में '**अमरत्व**' नामक पुस्तक बेंचमार्क एजुकेशन नॉलेज एंड लर्निंग के रूप में प्रकाशित किया है। राजपूताना रेजिमेंट इंटर कॉलेज से बारहवीं में उनके उत्तीर्ण होने के बाद उनके पिता उन्हें इंजीनियर (अभियंता) बनाना चाहते थे। डॉ. कुमार विश्वास का मन मशीनों की पढाई में नहीं रमा, और उन्होंने बीच में ही वह पढाई छोड़ दी।




साहित्य के क्षेत्र में आगे बढने के ख्याल से उन्होंने स्नातक और फिर हिन्दी साहित्य में स्नातकोत्तर किया, जिसमें उन्होंने स्वर्ण–पदक प्राप्त किया। तत्पश्चात उन्होंने **"कौरवी लोकगीतों में लोकचेतना"** विषय पर पीएचडी प्राप्त किया। उनके इस शोध–कार्य को 2001 में पुरस्कृत भी किया गया



और इतना ही नहीं 20 मई  2019 को उत्तर प्रदेश राज्य के अलीगढ़ में आयोजित मंगलायतन विश्वविद्यालय के सातवें दीक्षांत समारोह में कुमार विश्वास जी को वहाँ के मुख्य अतिथि डॉक्टर विनय सहस्त्रबुद्धे जी द्वारा मानद **"डी०लिट्०"** की उपाधि से सम्मानित किया गया। उनकी यह उपलब्धि उनके गौरव को और अधिक शिखर तक ले जाती है।




मात्र 24 वर्ष की उम्र में कुमार विश्वास हिंदी साहित्य के स्टेट प्रवक्ता बन चुके थे। पहली बार 1994 में राजस्थान के हिंदी साहित्य के रूप में अपनी सेवाएं आरम्भ की। कुछ वर्षो के बाद इन्होने आचार्य और  हिंदी के प्राचार्य के रूप में पढ़ाने का भी कार्य किया। यदि आज कुमार विश्वास की कवि यात्रा को देखा जाए तो वे बेहद और सक्रिय साहित्यकार हैं। वे हिंदी पत्रिकओं के लिए लिखते हैं और अध्ययन भी करते हैं। कुमार विश्वास कविताओं के अतिरिक्त गीत और शायरी भी लिखते हैं। कई हिंदी सिनेमा की फिल्मों में इनके गानों को आजमाया जा चुका हैं। कुमार विश्वास ने दत्त की चाय गर्म हिंदी फिल्म में अभिनेता के रूप में अभिनय भी कर चुके हैं।

### 3.2 मंच



कवि–सम्मेलनों और मुशायरों के क्षेत्र में भी डॉ॰ विश्वास एक अग्रणी कवि हैं। वो अब तक हज़ारों कवि सम्मेलनों और मुशायरों में कविता–पाठ और संचालन कर चुके हैं। देश के सैकड़ों प्रतिष्ठित शिक्षण संस्थाओं में उनके एकल कार्यक्रम होते रहे हैं। इनमें आई आई टी खड़गपुर, आई आई टी बी एच यू, आई एस एम धनबाद, आई आई टी रूड़की, आई आई टी भुवनेश्वर, आई आई एम लखनऊ, एन आई टी जलंधर, एन आई टी त्रिचि, इत्यादि कई संस्थान शामिल हैं। कई कॉर्पोरेट कंपनियों में भी डॉ॰ विश्वास को अक्सर कविता–पाठ के लिए बुलाया जाता है।भारत के सैकड़ों छोटे–बड़े शहरों में कविता पाठ करने के अलावा उन्होंने कई अन्य देशों में भी अपनी काव्य–प्रतिभा का प्रदर्शन किया है। इनमें अमेरिका, दुबई, सिंगापुरमस्कट, अबू धाबी और नेपाल जैसे देश शामिल हैं।कुमार ने बेंचमार्क पब्लिकेशन के तहत कक्षा 1 से कक्षा 8 तक के लिए अमरत्व नामक पाठ्यक्रम पुस्तक लिखी।



### 3.3 राजनीतिक जीवन

कुमार विश्वास अगस्त 2011 के दौरान जन लोकपाल आन्दोलन के लिए गठित टीम अन्ना के एक सक्रिय सदस्य रहे हैं। वे 26 नवम्बर 2012 को गठित आम आदमी पार्टी की राष्ट्रीय कार्यकारिणी के सदस्य हैं। कुमार विश्वास ने अमेठी से लोकसभा का चुनाव भी लड़ा, परन्तु हार गए। राजनीति से रूठे कवि कुमार विश्वास कहते हैं "सियासत में मेरा खोया या पाया हो नहीं सकता। सृजन का बीज हूँ मिट्टी में जाया हो नहीं सकता।" उनका कहना है कि 'राजनीति 10 साल 5 साल लेकिन कविता हजार साल।'





विश्वास 2005 से अरविंद केजरीवाल को जानते हैं और अन्ना हजारे के नेतृत्व वाले इंडिया अगेंस्ट करप्शन आंदोलन में शामिल हुए थे । इसके बाद, जैसे ही आंदोलन फीका पड़ गया और आज केजरीवाल के नेतृत्व वाली आम आदमी पार्टी के रूप में जाना जाता है, उन्हें इसकी राष्ट्रीय कार्यकारिणी का सदस्य बनने के लिए कहा गया।

### 3.4 कार्य और उपलब्धियाँ

कुमार विश्वास को श्रृंगार रस का कवि माना जाता है। उनके द्वारा लिखा काव्य संग्रह 'कोई दीवाना कहता है' युवाओं के बीच बेहद लोकप्रिय रहा। उन्होंने कई सुंदर कविताएं लिखी हैं जिनमे हिंदी कविता के नवरस मिलते हैं। उनके लिखे गीत कुछ फिल्मों आदि में भी उपयोग किये गए हैं। उन्होंने अपने से पूर्व में हुए महनीय कवियों को श्रद्धांजलि देते हुए 'तर्पण' नामक टीवी कार्यक्रम भी बनाया, जिसमे स्वयं विश्वास ने पुराने कवियों की कविताओं को अपना स्वर दिया है।विभिन्न पत्रिकाओं में नियमित रूप से छपने के अलावा कुमार विश्वास की दो पुस्तकें प्रकाशित हुई हैं– 'इक पगली लड़की के बिन' (1996) और 'कोई दीवाना कहता है' (2007 और 2010 दो संस्करण में)। विख्यात लेखक

स्वर्गीय धर्मवीर भारती ने डॉ० विश्वास को इस पीढ़ी का सबसे ज़्यादा सम्भावनाओं वाला कवि कहा है। प्रथम श्रेणी के हिन्दी गीतकार 'नीरज' जी ने उन्हें 'निशा–नियामक' की संज्ञा दी है। मशहूर हास्य कवि डॉ० सुरेन्द्र शर्मा ने उन्हें इस पीढ़ी का एकमात्र आई एस ओ:2006 कवि कहा है। कुमार विश्वास ने 2018 हिंदी फिल्म परमाणु: द स्टोरी ऑफ पोखरण के लिए एक गीत डी दे जगह लिखा था।विश्वास आज तक टेलीविजन चैनल पर केवी सम्मेलन नामक एक कॉमेडी शो होस्ट करता है जिसका पहली बार प्रीमियर 29 सितंबर 2018 को हुआ था।उन्होंने अभिषेक बच्चन, यामी गौतम और निम्रत कौर अभिनीत फिल्म दसवीं के लिए संवाद लिखे। फिल्म 7 अप्रैल 2022 को ऑनलाइन रिलीज हुई थी और उसे समीक्षकों से मिली–जुली समीक्षा और दर्शकों का भरपूर प्यार मिला ।कुमार विश्वास को कई बड़े बड़े निमंत्रण भी मिले जिनमे 2014 का गूगल का निमंत्रण एक जाना माना निमंत्रण है। यह निमंत्रण स्वीकार करते हुए उन्होंने 2014 में गूगल के हेडक्वार्टर्स में लेक्चर भी दिया। एक नामित रियलिटी शो बिग बॉस द्वारा भी शो में शामिल होने का निमंत्रण मिला जिसमे किसी कारणवश उन्होंने हिस्सा नहीं लिया। विभिन्न पत्रिकाओं में नियमित रूप से छपने के अलावा डा कुमार विश्वास की दो पुस्तकें प्रकाशित हुई हैं– 'इक पगली लड़की के बिन' (1996) और 'कोई दीवाना कहता है' (2007 और 2010 दो संस्करण में)। विख्यात लेखक स्वर्गीय धर्मवीर भारती ने डा विश्वास को इस पीढी का सबसे ज़्यादा सम्भावनाओं वाला कवि कहा है। प्रथम श्रेणी के हिन्दी गीतकार 'नीरज' जी ने उन्हें 'निशा–नियामक' की संज्ञा दी है। मशहूर हास्य कवि डा सुरेन्द्र शर्मा ने उन्हें इस पीढी का एकमात्र **ISO:2006** कवि कहा है। आधुनिक हिन्दी के साहित्यकार नीरज जी ने इन्हें निशा–नियामाक की उपमा दी है।




### पुरस्कार/ उपलब्धियाँ

- डॉ० कुंवर बेचैन काव्य-सम्मान एवम पुरस्कार समिति द्वारा 1994 में 'काव्य-कुमार पुरस्कार'
- साहित्य भारती, उन्नाव द्वारा 2004 में 'डॉ० सुमन अलंकरण'
- 2006 में उन्हें हिंदी-उर्दू पुरस्कार समिति द्वारा साहित्य श्री पुरस्कार दिया गया था।
- 2010 में बंदायू में डॉ० उर्मिलेश जन चेतना समिति द्वारा डॉ० उर्मिलेश "गीत श्री" सम्मान दिया गया था।
- 20 मई 2019 को उत्तर प्रदेश राज्य के अलीगढ़ में आयोजित मंगलायतन विश्वविद्यालय के सातवें दीक्षांत समारोह में कुमार विश्वास जी को वहाँ के मुख्य अतिथि डॉक्टर विनय सहस्त्रबुद्धे जी द्वारा मानद "डी०लिट्०" की उपाधि से सम्मानित किया गया।




## 3.5 साहित्य सर्जना

साहित्य वही समृद्ध होता है जो समाज की समस्याओं और विसंगतियों को आवाज दे सके और एक साहित्यकार तभी सफल माना जाएगा जब उसकी रचनाओं में आमजन का स्वर समाहित हो। डॉ० कुमार विश्वास एक ऐसे ही साहित्यकार हैं जिन्होंने समाज के विभिन्न रंगों को साहित्य की अलग- अलग विधाओं में न केवल स्वयं बिखेरा है बल्कि शिक्षा जगत से जुड़े समाज की समझ रखने वाले तमाम शिक्षकों को लेखन की विभिन्न विधाओं में लिखने के लिए प्रेरित कर साहित्य को समृद्ध करने वाले सैकड़ों सृजन शिल्पी खड़े किये हैं।

पेशे से शिक्षक, कवि, कुशल प्रेरक वक्ता तथा राजनीतिज्ञ होने के कारण आपके सम-सामयिक आलेखों व भाषणों में शिक्षा जगत एवं समाज की तमाम चुनौतियों को बड़ी बारीकी से प्रस्तुत किया गया है और उनके लिए एक बेहतर समाधान भी प्रस्तुत किया गया है। आप स्कूलों की सर्कस वाली और अध्यापकों की रिंग मास्टर वाली छवि से उबारकर विद्यालयों को आनन्दघर बनाने की वकालत करते हैं। आपने अपने लेख के माध्यम से शिक्षा में नवीन शोधों के साथ- साथ पुरातन परंपरा को अपनाने पर भी विशेष बल दिया है। तकनीकी के जमाने में पुस्तकों से दूर होते जा रहे समाज को पुस्तकों से जोड़ने पर बल देते हुए पुस्तक पढ़ने की संस्कृति को बढ़ावा देने का कार्य किया है। आपका मानना है कि "संघर्ष जितना लंबा होगा सफलता उतनी ही शानदार होगी इसलिए जीवन में कभी भी संघर्ष से मुंह नहीं मोना चाहिए बल्कि डटकर सामना करना चाहिए। इंजीनियर डॉक्टर टीचर बनना बाई प्रोडक्ट है लेकिन उससे भी कहीं ज्यादा जरूरी है एक अच्छा इंसान बनना और जीवन में हमेशा खुश रहना।"

आज कुमार विश्वास हिन्दी कविता मंच के सबसे व्यस्ततम कवियों में से एक हैं। उन्होंने अब तक हज़ारों कवि-सम्मेलनों में कविता पाठ किया है। साथ ही वह कई पत्रिकाओं में नियमित रूप से लिखते हैं। विश्वास मंच के कवि होने के साथ साथ हिन्दी फ़िल्म इंडस्ट्री के गीतकार भी हैं। उनका मूल नाम विश्वास कुमार शर्मा है। वे युवाओं के अत्यन्त प्रिय कवि हैं। हिंदी को भारत विश्व तक पुनः स्थापित करने वाले कुमार विश्वास के कविता के मंचन, वाचन, गायन के साथ साथ वकतृत्व प्रतिभा के भी धनी हैं। मंच संचालन, गायन, काव्य वाचन, पाठन, लेखन आदि सब विधाओं में निपुण कुमार विश्वास हिंदी के प्राध्यापक भी रह चुके हैं।

साहित्य और समाज का बहुत गहरा नाता है। एक कवि इस समाज का ही अंग होता है। समाज का निर्माण लोगों से हुआ है। अतः एक कवि इसी समाज का अंग माना जाएगा। कवि समाज से थोड़ा-सा अलग होता है। वह समाज में व्याप्त असंगतियों से आहत और क्रोधित होता है। अतः वह रचनाओं का निर्माण करता है। इन्हीं रचनाओं के भंडार को साहित्य कहते हैं। एक कवि या लेखक अपनी रचनाओं के माध्यम से साहित्य का सृजन करता है और समाज को नई दिशा देता है। कवि या लेखक का दायित्व होता है कि वह अपनी रचनाओं से समाज में व्याप्त विसंगतियों को दूर करे और समाज में पुरानी सोच के स्थान पर नई सोच का विकास करे। समाज में कई प्रकार की कुरीतियाँ, परंपराएँ, विद्यमान हैं। ये परपंराएँ और कुरीतियाँ समय के साथ पुरानी पड़ती जा रही हैं और इसमें विसंगतियाँ विद्यमान हो जाती हैं। साहित्य के माध्यम से उन्हें हटाने तथा क्रांति लाने का प्रयास किया जाता है। हमारे कवियों, लेखकों ने जो कुछ भी लिखा है, वे साहित्य कहलाता है। साहित्य में हर तरह की रचनाएँ सम्मिलित होती हैं; वे चाहे फिर प्रेम, भक्ति, वीरता, सामाजिक-राजनीतिक बदलाव, उनमें हुई उथल-पुथल या व्याप्त विसंगतियाँ इत्यादि विषय हों। इस तरह से ये रचनाएँ ऐतिहासिक प्रमाण भी बन जाती हैं। आज डॉ० कुमार विश्वास जी की ढ़ेरों ऐसी रचनाएँ हैं जिनके माध्यम से उन्होंने समाज, राजनीति व विशेषकर युवाओं को सही दिशा देनें का पुरजोर प्रयास किया है।

### 3.5.1 काव्य संग्रह

#### एक पगली लड़की के बिन




'एक पगली लड़की के बिन' नाम से उनका पहला कविता संग्रह प्रकाशित हुआ। 90 के दशक में 'एक पगली लड़की' ने ही कुमार विश्वास को शोहरत की ऊँचाइयों पर पहुँचाया। कुमार विश्वास के करीबी लोग बताते हैं कि 'एक पगली लड़की' असल मायनों में कुमार विश्वास के जीवन की सच्ची घटना पर आधारित है। हापुड़ में एक लड़की के प्यार में पागल होकर कुमार ने यह कविता लिखी थी। इस कविता में प्यार है तो प्यार से दूर होने की तड़प को नजदीक से महसूस किया जा सकता है।

मावस की काली रातों में, दिल का दरवाज़ा खुलता है,
जब दर्द की काली रातों में गम आंसुओं के संग घुलते हैं,
जब पिछवाड़े के कमरे में हम निपट अकेले होते हैं,
जब घड़ियां टिक-टिक चलती हैं, सब सोते हैं, हम रोते हैं,
जब बार-बार दोहराने से सारी यादें छूट जाती हैं,
जब ऊंच-नीच समझने में, माथे की नस दुख जाती है,
तब एक पगली लड़की के बिन जीना गद्दारी लगता है,
और उस पगली लड़की के बिन मरना भी भारी लगता है।

जब पोथे खाली होते हैं, जब हर्फ सवाली होते हैं,
जब गजलें रास नहीं आतें, अफसाने गाली होते हैं।
जब बसी फीकी धूप समेटें दिन जल्दी ढल जाता है,
जब सूरज का लश्कर छत से गलियों में देर से जाता है,
जब जल्दी घर जाने की इच्छा मन ही मन घुट जाती है,
जब कॉलेज से घर लाने वाली पहली बस छूट जाती है,
जब बेमन से खाना खाने पर माँ गुस्सा हो जाती है,
जब लाख मन करने पर भी पारो पढ़ने आ जाती है,
जब अपना हर मनचाहा काम कोई लाचारी लगता है,
तब एक पगली लड़की के बिन जीना गद्दारी लगता है,
और उस पगली लड़की के बिन मरना भी भारी लगता है।

## कोई दीवाना कहता है

कुमार विश्वास द्वारा लिखी गई 'कोई दीवाना कहता है' एक कविता संग्रह है जिसमें उनकी अनेक प्रसिद्ध कविताएँ शामिल हैं। यह पुस्तक उनकी प्रशंसित रचनाओं में से एक है जो उनके व्यक्तिगत और सामाजिक भावनाओं को सुंदरता से प्रस्तुत करती है। इस पुस्तक में कुमार विश्वास ने प्रेम, जीवन, समाज, और मानवीय भावनाओं को व्यक्तिगत अनुभवों के माध्यम से बयां किया है।




'कोई दीवाना कहता है' में उनकी कविताएँ अपने उदात्त भावों और गहरी भावनाओं के लिए प्रसिद्ध हैं। इस संग्रह में उन्होंने विविध विषयों पर अपनी दृष्टि प्रस्तुत की है, जैसे प्यार, विरह, समाजिक न्याय, और मानवीय संबंध। उनकी रचनाएँ व्याकुलता, प्रेम, और विचारशीलता के प्रतीक हैं और उनकी भाषा सरल और संवेदनशील है।

यह एक सराहनीय कविता संग्रह है जो पाठकों को उनकी सामाजिक और व्यक्तिगत भावनाओं की गहराई में ले जाता है। इसमें समस्त प्रेमी, कवि और साहित्य प्रेमियों के लिए कुछ न कुछ होता है।

कोई दीवाना कहता है कोई पागल समझता है,
मगर धरती की बेचैनी को बस बादल समझता है,
मैं तुझसे दूर कैसा हूँ तू मुझसे दूर कैसी है,
ये तेरा दिल समझता है या मेरा दिल समझता है।

मुहब्बत एक अहसासों की पावन सी कहानी है,
कभी कबिरा दीवाना था, कभी मीरा दीवानी है,
यहां सब लोग कहते हैं मेरी आँखों में आँसू है,
जो तुम समझते तो मोती है, जो ना समझे तो पानी है।


कोई दीवाना कहता है
कोई पागल समझता है
मगर धरती की बेचैनी को
बस बादल समझता है
मै तुझसे दूर कैसा हूं
तू मुझसे दूर कैसी है
ये तेरा दिल समझता है
या मेरा दिल समझता है

मुहब्बत एक अहसासों की
पावन सी कहानी है
कभी कबिरा दीवाना था,
कभी मीरा दीवानी है
यहां सब लोग कहते है
मेरी आँखों में आँसू है
जो तुम समझते तो मोती है,
जो ना समझे तो पानी है

कुमार विश्वास के गीत 'सत्यम् शिवम् सुंदरम्' के सांस्कृतिक दर्शन की काव्यगत अनिवार्यता का प्रतिपदान करते हैं। कुमार के गीतों में भावनाओं का जैसा सहज, कुंठाहीन प्रवाह है, कल्पनाओं का जैसा अभीष्ट वैचारिक विस्तार है तथा इस सामंजस्य के सृजन हेतु जैसा अद्भुत शिल्प व शब्दकोश है, वह उनके कवि के भविष्य के विषय में एक सुखद आश्वस्ति प्रदान करता है।

—स्व0 डॉ. धर्मवीर भारती

डॉ0 कुमार विश्वास उम्र के लिहाज से नये लेकिन काव्य–दृष्टि से खूबसूरत कवि हैं। उनके होने से मंच की रौनक बढ़ जाती है। वह सुन्दर आवाज़, निराले अंदाज और ऊँची परवाज़ के गीतकार, ग़ज़लकार और मंच पर कहकहे उगाते शब्दकार हैं। कविता के साथ उनके कविता सुनाने का ढंग भी श्रोताओं को नयी दुनिया में ले जाता है। गोपाल दास नीरज के बाद अगर कोई कवि, मंच की कसौटी पर खरा लगता है, तो वो नाम कुमार विश्वास के अलावा दूसरा नहीं हो सकता।

—निदा फाज़ली

डॉ0 कुमार विश्वास हमारे समय के ऐसे सामर्थ्यवान गीतकार हैं, जिन्हें भविष्य बड़े गर्व और गौरव से गुनगुनाएगा।

—गोपालदास 'नीरज'

आँखों में गज़ब का सम्मोहन, मंच पर जबरदस्त पकड़, गीतों में बाँध लेने वाली रसमयता, समय–अवसर के अनुकुल स्मरण–शक्ति और वाल्मीकि रामायण से लेकर राधेश्याम रामायण तक का विराट ज्ञानकोष, इन सब चीजों का एक साथ होना डॉ0 कुमार विश्वास कहलाता है। देशभर में तो उसका जादू सर चढ़कर बोलता ही है, मैंने विदेशों में भी ऐसे श्रोता देखे हैं, जिन्हें उसके पूरे–पूरे गीत याद हैं। बाजार की भाषा में कहे तो वो इस पीढ़ी का एकमात्र I.S.O. कवि है।

—हास्य कवि सुरेन्द्र शर्मा

## फिर मेरी याद

'फिर मेरी याद' एक प्रसिद्ध हिंदी कविता संग्रह है जो डॉ॰ कुमार विश्वास की के द्वारा लिखी गई है। यह पुस्तक उनकी संवेदनाओं, भावनाओं और व्यक्तिगत अनुभवों को व्यक्त करने के लिए जानी जाती है। 'फिर मेरी याद' में इन्होंने विभिन्न विषयों पर अपने भावनात्मक अनुभवों को उत्कृष्ट शब्दों में व्यक्त किया है। इस पुस्तक में प्यार, यात्रा, समाज, और मानवीय रिश्तों के विभिन्न पहलुओं को समझाया गया है। कुमार विश्वास की इस पुस्तक में उनकी विचारधारा और भावनाएं व्यक्तिगत स्तर पर पाठकों के साथ साझा की गई हैं। इस पुस्तक में उनकी सुन्दर भाषा, संवेदनशीलता, और भावुकता की प्रशंसा की गई है।

इस संग्रह की एक कविता निम्नलिखित है—

हम हैं देसी, हाँ मगर हर देश में छाए हैं हम
एशिया के हम परिंदे आसमाँ है हद हमारी
जानते हैं चाँद सूरज जिद हमारी, जद हमारी
हम वहीं, जिसने समंदर की लहर पर बाँध साधा
हम वही, जिनके लिए दिन-रात की उपजी न बाधा
हम, कि जो धरती को माता मान कर सम्मान देते
हम, कि जो चलने से पहले मंजिलें पहचान लेते
हम वही, जो शून्य में भी शून्य रचते हैं निरंतर
हम वही, जो रौशनी रखते हैं सबकी चौखटों पर
उन उजालों का यही पैगाम ले आए हैं हम
हम हैं देसी, हाँ मगर हर देश में छाए हैं हम

जिंदा रहने का असल अंदाज़ सिखलाया है हमने
जिंदगी है जिंदगी के बाद समझाया है हमने हमने
बतलाया कि क़ुदरत का असल अंदाज क्या है
रंग क्या है, रूप क्या है, महक क्या है, स्वाद क्या है
हमने दुनिया में मुहब्बत का असर जिंदा किया है
हमने नफ़रत को गले मिल-मिल के शर्मिंदा किया है
इन तरक़्क़ी के ख़ुदाओं ने तो घर को डर बनाया
इन बड़े खाली मकानों को हमीं ने घर बनाया
हम न आते तो तरक़्क़ी इस क़दर ना बोल पाती



अमरत्व

कुमार विश्वास की अमरत्व **पुस्तक** एक उपन्यास है जो जीवन के उतार-चढ़ाव को दर्शाती है। कहानी दो भाइयों और उनकी दादी के इर्द-गिर्द घूमती है। अमरत्व का पढ़ने के बाद उनको जिज्ञासाएँ सबसे पहले आपको सम्बोधित करेंगी। उनका बाल सुलभ कौतूहल सबसे पहले आपसे सवाल पूछेगा। उन प्रश्नों से टकराते समय यह प्रयास करें कि उनकी जिज्ञासाएँ सदैव उतनी हो जाग्रत रहे। उनका उत्सुक कौतूहल उनके प्रश्न करने की आदत का सदा बनाए रखें। जिज्ञासु प्रवृत्ति को एक सकारात्मक दिशा देने में हम सबकी यह संयुक्त सफलता ही इस पुस्तक अमरत्व की वास्तविक सफलता को रेखांकित करती है।




## 3.5.2 टी०वी० काव्य धारावाहिक

### **तर्पण**




'तर्पण' कवि और प्रस्तोता कुमार विश्वास द्वारा प्रस्तुत एक संगीतमय काव्य श्रृंखला है। यह उन कवियों की सराहना है जो अब मर चुके हैं, जिसे संगीत की पृष्ठभूमि में कुमार विश्वास द्वारा उनके कार्यों के संगीतबद्ध वाचन के माध्यम से प्रस्तुत किया गया है। श्रृंखला की उत्पत्ति विश्वास द्वाराअपनी कविता "यह असंगति" के माध्यम से भारत भूषण को एक गीत समर्पित करने से हुई है। यह एबीपी न्यूज़ पर प्रसारित महाकवि श्रृंखला के बाद आया, जिसने हिंदी दर्शकों को आकर्षित किया। चित्रित कवियों में भारत भूषण, भवानी प्रसाद मिश्र, रामधारी सिंह दिनकर, दुष्यन्त कुमार, सूर्यकांत त्रिपाठी निराला, हरिवंश राय बच्चन, महादेवी वर्मा, बाबा नागार्जुन, जयशंकर प्रसाद, सुभद्रा कुमारी चौहान, मैथिली शरण गुप्त, धर्मवीर भारती और सच्चिदानंद वात्स्यायन शामिल हैं। सीरीज के वीडियो वीडियो शेयरिंग प्लेटफॉर्म यूट्यूब पर उपलब्ध कराए गए हैं।

# अध्याय चतुर्थ
# चयनित शैक्षिक मूल्य परक काव्य रचनाएँ

## 4.1 विविध कविताएँ–

### ❖ फिर बसंत आना है

फिर बसंत आना है
तूफ़ानी लहरें हों
अम्बर के पहरे हों
पुरवा के दामन पर दाग़ बहुत गहरे हों
सागर के माँझी मत मन को तू हारना
जीवन के क्रम में जो खोया है, पाना है
पतझर का मतलब है फिर बसंत आना है

राजवंश रूठे तो
राजमुकुट टूटे तो
सीतापति-राघव से राजमहल छूटे तो
आशा मत हार, पार सागर के एक बार
पत्थर में प्राण फूँक, सेतु फिर बनाना है
पतझर का मतलब है फिर बसंत आना है

घर भर चाहे छोड़े
सूरज भी मुँह मोड़े
विदुर रहे मौन, छिने राज्य, स्वर्णरथ, घोड़े
माँ का बस प्यार, सार गीता का साथ रहे
पंचतत्व सौ पर है भारी, बतलाना है
जीवन का राजसूय यज्ञ फिर कराना है
पतझर का मतलब है, फिर बसंत आना है






**भावार्थ:** कुमार विश्वास नवल चेतना के प्रेम-परख एवं राष्ट्रवादी चेतना के रचनाकार हैं। वह नैराश्य के गहरे अंधेरे में आशा का दीप जलाने वाले साहित्य साधक हैं। प्रस्तुत कविता में वह मानव जीवन में दैनन्दिन आने वाले तमाम बाधाओं एवं चुनौतियों के सम्मुख हार मान जानें की बजाय उनसे जूझने और जीवन में नवल प्रभात लाने की पैरवी करते हैं।

**प्रासंगिकता:** कवि कुमार विश्वास नवल समाज रचना एवं समता ममता युक्त समाज की पुनर्संरचना के अभियान से उपजा एक क्रांतिकारी रचनाकार है। जो शोषित पीड़ित व्यक्ति के साथ खड़ा हो उसके मन में जीतने का विश्वास पैदा करता है।प्रस्तुत कविता में कवि का मंतव्य है कि पतझड़ प्रकृति का एक निश्चित उपक्रम है और पतझड़ के बाद ही बसंत का आगमन होता है इसलिए पतझड़ रुपी संकट और बाधाओं के सागर में जीवन नौका फंसी होने के बाद भी जीतने का उत्साह बनाए रखना है जो कुछ भी समय के संघर्ष में खोया है उसे अपने श्रम व पराक्रम से पुनः अर्जित करना है। कवि आगे कह रहे हैं कि जीवन में भले ही जीवन के इस संघर्ष में व्यक्ति का आश्रय स्थल छूटे, प्रकाश की कोई राह दिखाई

ना पड़े, सच का पक्ष रखने वाले भी मौन हो बैठ जाए लेकिन मां का स्नेहिल आशीष साथ है और गीता के उपदेशों का सार तत्व 'कर्म की कुशलता' में अभ्यास और विश्वास है तो अकेला व्यक्ति शताधिक बाधाओं से पार निकल जाता है। सर्जनात्मक दृष्टि से एक शिल्पी बेजान पत्थर से एक जीवंत प्रतिमा का निर्माण कर देता है ठीक उसी प्रकार यदि उत्साह एवं विश्वास हृदय में हो तो तमाम तूफानी चुनौतियों और पहरों के बीच भी व्यक्ति कर्म साधनारत रहते हुए विजय पताका फहराता है।

प्रस्तुत कविता की प्रासंगिकता वर्तमान समय में कहीं अधिक महत्वपूर्ण है जब नवयुवा एवं शैक्षिक पीढ़ी निराशा,कुंठा के भंवर में फंस अपनी जीवन नौका स्वयं ही डुबाये दे रहे हैं।

### ❖ हो काल गति से परे चिरंतन

हो काल गति से परे चिरंतन
हो काल गति से परे चिरंतन,
अभी यहाँ थे अभी यही हो।
कभी धरा पर कभी गगन में,
कभी कहाँ थे कभी कहीं हो।
तुम्हारी राधा को भान है तुम,
सकल चराचर में हो समाये।
बस एक मेरा है भाग्य मोहन,
कि जिसमें होकर भी तुम नहीं हो।
न द्वारका में मिलें बिराजे,
बिरज की गलियों में भी नहीं हो।
न योगियों के हो ध्यान में तुम,
अहम जड़े ज्ञान में नहीं हो।
तुम्हें ये जग ढूँढता है मोहन,
मगर इसे ये खबर नहीं है।
बस एक मेरा है भाग्य मोहन,
अगर कहीं हो तो तुम यही




**भावार्थ:** प्रस्तुत कविता में कवि ने राधा और कृष्ण के परस्पर प्रेम एवं विश्वास के माध्यम से समाज को विश्वास के महत्व से परिचित कराया है। भगवान श्री कृष्ण को किसी स्थान विशेष मंदिर या कोई प्रतिमा भर में स्थित नहीं समझा जा सकता जिस प्रकार श्रीकृष्ण जगत के कण-कण में समाहित है, उसी प्रकार जीवन के प्रत्येक पल में विश्वास घुला-मिला होता है।

**प्रासंगिकता:** कवि श्री कृष्णा और राधा को प्रतीक मन कर कह रहे हैं कि श्री कृष्णा समय की गति से परे सदा सर्वदा विद्यमान रहने वाली चेतना है वह कभी यहां दिखाई देती है तो कभी अन्यत्र। कभी धरती पर तो कभी आकाश में, कभी वह कहीं हैं लेकिन राधा को अच्छी तरह पता है कि वह भगवान श्री कृष्णा कहां हैं। सकल जड़ चेतन में तुम्हारी सत्ता ही प्रतिविंबित है। तुम्हें ना द्वारिका में पाया जा सकता है और ना ही ब्रज की गलियों में तुम दिखाई पड़ते हो। तुम ना तो योगियों के ध्यान में हो और ना ही ज्ञानमार्गी साधना करने वाले ब्रह्म ज्ञानियों की पहुंच में हो। यह संसार तुम्हें तमाम स्थानों में खोजता है पर उसे यह समझ नहीं है कि श्री कृष्णा कहीं बाहर नहीं बल्कि स्वयं उसके अंदर अवस्थित हैं। परस्पर पारिवारिक एवं सामाजिक संबंधों तथा व्यक्तिक जीवन में हो रहे विश्वास के क्षरण के इस दौर में कुमार विश्वास की यह रचना अपनी प्रासंगिकता से मानव मन में विश्वास जगाती है। यह कविता हमारे समाज की शैक्षिक परिदृश्य को

भी एक प्रकाश स्तंभ की भांति दिशा दर्शन कराती है। विद्यार्थियों द्वारा आए दिन की जा रही आत्महत्याएं, प्रतियोगी परीक्षाओं मैं मिल रही असफलताओं से हार कर बैठ जाने के विरुद्ध यह रचना समस्त विद्यार्थियों में उत्साह एवं ऊर्जा का निर्झर बन सफलता के प्रति विश्वास का संगीत उत्पन्न करती है।

### ❖ वे बोले दरबार सजाओ

वे बोले दरबार सजाओ
वे बोले जयकार लगाओ
वे बोले हम जितना बोलें
तुम केवल उतना दोहराओ
वाणी पर इतना अंकुश कैसे सहते
हम कबीर के वंशज चुप कैसे रहते
वे बोले जो मार्ग चुना था
ठीक नही था बदल रहे हैं
मुक्तिवाही संकल्प गुना था
ठीक नही था बदल रहे हैं
हमसे जो जयघोष सुना था
ठीक नही था बदल रहे हैं
हम सबने जो ख्वाब बुना था
ठीक नहीं था बदल रहे हैं
इतने बदलावों में मौलिक क्या कहते
हम कबीर के वंशज चुप कैसे रहते
हमने कहा अभी मत बदलो
दुनिया की आशाएं हम हैं
वे बोले अब तो सत्ता की
वरदाई भाषाएँ हम हैं
हमने कहा वयर्थ मत बोलो
गूंगों की भाषाऐं हम हैं
वे बोले बस शोर मचाओ
इसी शोर से आए हम हैं
इतने मतभेदों में मन की क्या कहते
हम कबीर के वंशज चुप कैसे रहते
हमने कहा शत्रु से जूझो
थोड़े और वार तो सह लो
वे बोले ये राजनीति है
तुम भी इसे प्यार से सह लो
हमने कहा उठाओ मस्तक
खुलकर बोलो, खुलकर कह लो
बोले इस पर राजमुकुट है
जो भी चाहे जैसे सह लो
इस गीली ज्वाला मे हम कबतक बहते
हम कबीर के वंशज चुप कैसे रहते।











**भावार्थ:** प्रस्तुत रचना लोकतंत्र के अंदर प्रवाहित एक प्रकार की सामंतवादी सोच एवं दृष्टि की धारा की प्रतिनिधि रचना है। इसमें कई कह रहे हैं कि जब लोकतांत्रिक व्यवस्था में हर व्यक्ति को अभिव्यक्ति एवं कर्म की स्वतंत्रता हो तब उसे अभिव्यक्ति और कर्म की पैरवी करने वाली व्यक्ति अधिकार प्राप्त हो जाने पर व्यवहार में सामंतवादी दिखाई पड़ते हैं वे न केवल अभिव्यक्ति की स्वतंत्रता का गला घोंटते हैं बल्कि अन्य से अपेक्षा रखते हैं कि वे वही बोले जो सत्ता बोल रही हो।

**प्रासंगिकता:** कवि कह रहे हैं कि अधिकार संपन्न अलोकतांत्रिक व्यक्ति अपने विरुद्ध की जा रही गतिविधियों में अंकुश लगाना चाहता है वह अपने तरीके से संपूर्ण व्यवस्था का संचालन करते हुए उन तमाम तौर तरीकों को शहर स्वीकार कर लेता है जिसके विरुद्ध वह अभियान के द्वारा जागरूकता पैदा कर सत्ता की चौखट तक पहुँचा है।
कवि का दायित्व समाज को न केवल जागरूक बनाए रखना है बल्कि सत्ता द्वारा आमजन के प्रति की जा रही तमाम बांधो एवं बेडियों को तोड़ना भी है। रचनाकार कबीर की परंपरा से स्वयं को जोड़ते हुए हमेशा सत्ता कि गलत कार्यो के विरुद्ध समाज जागरण का शंखनाद करता है। वह सत्ता के गलियारों की चमक और धन के तराजू पर लेखनी को नहीं धरता अर्थात निर्भर नहीं करता बल्कि असत्य और अनाचार के विरुद्ध कविता के औजारों से युद्ध करते हुए सत्य की स्थापना करता है।

प्रस्तुत कविता शैक्षिक महत्व की दृष्टि से बहुत उपयोगी है विद्यार्थी गुरु एवं आमजन को सर्वदा सत्य के साथ खड़ा रहकर सत्ता द्वारा किए जा रहे अनैतिक अनाचार एवं अमानवी व्यवहार के विरुद्ध जूझना चाहिए। यही शिक्षा का प्रमुख उद्देश्य भी है कि बेहतर नागरिक तैयार हो। हम कह सकते हैं कि प्रस्तुत कविता एक समर्थवान पीढ़ी को तैयार करने में समर्थ है।

### ❖ पिता की याद

फिर पुराने नीम के नीचे खडा हूँ
फिर पिता की याद आई है मुझे
नीम सी यादें हृदय में चुप समेटे
चारपाई डाल आँगन बीच लेटे
सोचते हैं हित सदा उनके घरों का
दूर है जो एक बेटी चार बेटे
फिर कोई रख हाथ काँधे पर
कहीं यह पूछता है -
"क्यूँ अकेला हूँ भरी इस भीड़ में
" मैं रो पड़ा हूँ
फिर पिता की याद आई है मुझे
पुराने नीम के नीचे खड़ा हूँ।



**भावार्थ:** प्रस्तुत कविता 'पिता की याद' एक पिता एवं पुत्र के संबंध, एवं सहज विश्वास की परिचायक है। पिता उसे नीम के पेड़ की तरह है जो संतान को न केवल आरोग्य प्रदान करता है बल्कि शीतल सुखद छांव भी देता है। नीम के कड़वेपन में निरोगता का गुण समाहित है।

**प्रासंगिकता:** कवि कह रहे हैं कि संकट के वर्तमान समय में जब अनेक प्रकार के संकट जीवन की राहों में दिखते हों, जैसे– पारस्परिक आत्मीय संबंधों पर संकट, भाषाई बोलचाल संकट, सामाजिक सद्भाव में संकट के बीच यह कविता संकटों से उबरने का समाधान प्रस्तुत करती है।

कवि कहते हैं कि नीम अपने कड़वेपन के लिए प्रसिद्ध है किंतु सुखप्रद शीतल छाँव एवं आरोग्य प्रदान करती है। वह अपने आश्रय में आए व्यक्तियों की चिंताएँ एवं तनावों को हर लेता है।

कवि कह रहा है कि पिता, नीम की तरह अपनी सन्तान को सुखद, छाँव देता है और तमाम चिताओं, दुविधाओं, परेशानियों से उबार भी लेता है। पिता ही है जो बचपन में कंधे के उपर बिठाकर घूमाता है और फिर जीवन के संकट काल में कंधे पर हाथ रखकर साहस भी बढ़ाता है।

प्रस्तुत कविता शैक्षिक दृष्टि से एक महत्वपूर्ण संदेश देती है कि पिता के प्रति पुत्र को अपने कर्तव्यों का पालन करते हुए उनका संबल बनना चाहिए।

### ❖ इतनी रंग बिरंगी दुनिया

इतनी रंग बिरंगी दुनिया, दो आँखों में कैसे आये,
हमसे पूछो इतने अनुभव, एक कंठ से कैसे गाये.
इतनी रंग बिरंगी दुनिया....
ऐसे उजले लोग मिले जो, अंदर से बेहद काले थे,
ऐसे चतुर मिले जो मन से सहज सरल भोले-भाले थे.
ऐसे धनी मिले जो, कंगालो से भी ज्यादा रीते थे,
ऐसे मिले फकीर, जो, सोने के घट में पानी पीते थे.
मिले परायेपन से अपने, अपनेपन से मिले पराये,
हमसे पूछो इतने अनुभव, एक कंठ से कैसे गाये.
इतनी रंग बिरंगी दुनिया, दो आँखों में कैसे आये.
जिनको जगत-विजेता समझा, मन के द्वारे हारे निकले,
जो हारे-हारे लगते थे, अंदर से ध्रुव- तारे निकले.
जिनको पतवारे सौंपी थी, वे भँवरो के सूदखोर थे,
जिनको भँवर समझ डरता था, आखिर वही किनारे निकले.
वो मंजिल तक कैसे पहुंचे?, जिनको रास्ता खुद भटकाए
हमसे पूछो इतने अनुभव, एक कंठ से कैसे गाये,
इतनी रंग बिरंगी दुनिया, दो आँखों में कैसे आये...




**भावार्थ:** प्रस्तुत कविता में कवि ने मानवीय व्यवहारों का सहज एवं विस्तृत चित्रण किया है। इन दो चर्म चक्षुओं एवं हृदय की अंतरपीड़ा से दुनिया की तमाम उतार चढ़ाव एवं मानव मन की गहराई तथा उथलापन को महसूस किया जा सकता है। कवि कह रहे हैं कि इतनी सारी विसंगतियों एवं विरोधाभासों को एक कवि कैसे व्यक्त कर सकता है। समाज में

